और उन्होंने 'वैदिक संस्कारविधि' का पाठ करके यह धारणा दृढ़ की थी कि पति से भी वियोग न होना चाहिए। श्रावण के अन्त (अगस्त के मध्य भाग) में उन्हें पांचवी सन्तान उत्पन्न होते समय बड़ा कष्ट हुआ। चिकित्सक की सहायता ली गई लड़की का जन्म लेते ही देहान्त हो गया। देवी इससे बहुत निर्बल हो गई। धर्मशाला पर्वत के आर्य समाज के वार्षिकोत्सव के लिये निमंत्रण आया था। निश्चय कर लिया कि १५ भाद्र ३१ अगस्त को परिवार सहित धर्मशाला के लिये कूच होगा। मैं क्या सोच रहा था और कर्मानुसार उधर कुछ और तैयारी हो रही थी।

१२ भाद्रपद संवत् १६१८ (२८ अगस्त सन् १८६१ ई.) की शाम को दस्त और वमन आरम्भ हुए। डॉक्टर सारी रात पास रखकर मैं जागता रहा। तीन बजे प्रातःकाल दस्त बन्द हो गए। समझ लिया कि अब नीरोग हो गई हैं १३ भाद्रपद (२६ अगस्त) के दिन और रात आराम रहा। १४ भाद्रपद (३० अगस्त) को आर्य समाज के साप्ताहिक अधिवेशन में वैठे समाचार आया कि फिर दस्त शुरू हो गये। घबराहट कुछ कुछ कम हो रही थी। डाक्टरों को सम्मति के लिये बुलाया गया। एक डॉक्टर ने वहां ही डेरा लगाया। माता ने आकर शाम से ही गोद में ले लिया। देवी के भाई पास थे। बहुतेरा इलाज किया, परन्तु काल के आगे किसी का वश न चला। नौ बजे रात के जब माता थोड़ी देरे के लिये अलग हुई तो पुत्री वेदकुमारी से अपना कलमदान मांगा। पर्चे पर कुछ लिखा और उसके निचले खाने में रख दिया। एक बजे जब मैं दवाई पिलाने लगा तो हाथ जोड़कर प्रणाम किया। जब दवाई पिला चुका तो माता को धीमे स्वर से कहा–'मुझ से बड़े अपराध हुए हैं। जिनकी मुझे सेवा करनी थी, ये मेरी सेवा कर रहे हैं।' माता ने प्यार दिया। भाई देवराज ने कहा, "बीबी जी, भजन सुनोगी" कहा, "हां"–देवराज जी ने आरम्भ किया–"प्रभुजी! भेंट धरूं क्या मैं तेरे" देवी लब हिलाती रही, बोल नहीं सकती थीं भजन समाप्त हुआ। माता ने रोकर पूछा, बच्चे किसके सुपुर्द कर चली हो" उत्तर मिला, "आप ही पल जायेंगे।" मुझे देवी ने बाबू जी कहकर सम्बोधन किया करती थी ४ बजे मैं बाहर डाक्टर से कुछ सलाह करने गया। २० मिनट पीछे बुलावा हुआ। मुझे देखते ही दो बार

कहा—"बाबूजी।" मैंने झुककर नब्ज हाथ में ली। लब हिलते थे। एक बार स्पष्ट "ओ३म्" का उच्चारण मैंने सुना और फिर माता की गोद में प्राण त्याग दिए।

६ बजे से ही नर—नारी का हजूम जमा हो गया। स्त्रियों ने रोना पीटना आरम्भ कर दिया। देवी की माता और उनकी जेठानी (मेरे बड़े भाई की धर्मपत्नी) ने सबको रोने पीटने से बन्द कर दिया और ६ बजे श्मशान—भूमि में वैदिक विधि से मृतक शरीर का अन्त्येष्टि—संस्कार कराके परमात्मा से शान्ति के लिए प्रार्थना की गई।

देवी ने चार सन्तान छोड़ीं (१) वेद कुमारी, १० वर्ष (२) हेमन्त कुमारी, जिसका यज्ञोपवीत संस्कार के समय नया नाम रखा गया—"अमृत कला"—६ वर्ष (३) हरिश्चन्द्र, ४ वर्ष (४) इन्द्र, २ वर्ष। इनमें से इन्द्र उस समय भी ज्वर और दस्तों से पीड़ित था और छः मास पहिले भी उसे निमोनिया हो चुका था। मेरे बड़े भाई की धर्मपत्नी ने इस सबको सम्भाल लिया।

दूसरे दिन प्रातः मैंने देवी का सामान सम्भालना शुरू किया। बड़ी पुत्री ने कलमदान लाकर बतलाया—"माता जी ने एक कागज लिखकर इसमें रक्खा था।" मैंने कागज निकाला। उसमें लिखा था—"बाबू जी! मैं अब चली। मेरे अपराध क्षमा करना। आपको तो मुझसे अधिक रूपवती और बुद्धिमती सेविका मिल जायेगी, परन्तु इन बच्चों को कभी मत भूलना। मेरा अन्तिम प्रणाम स्वीकार करो।" यह उन पंजाबी वाक्यों का अनुवाद है जो देवी ने देवनागरी अक्षरों में लिखे। वे वाक्य मेरे हृदय पर अंकित हो गए। रात को सब बच्चों को सुला कर, मैंने एक घंटे तक परमात्मा के बल के लिए प्रार्थना की और यह दृढ़व्रत धारण किया कि बच्चों के लिए माता का स्थान भी मैं ही पूरा करूंगा। यह मेरे वर्तमान बच्चे बतला सकते हैं कि मैंने अपने इस संकल्प को कहां तक पूरा किया है।

इसमें सन्देह नहीं कि ऋषि दयानन्द के उपदेशों और वैदिक धर्म के आदेशों ने संबंधियों, मित्रों हितचिन्तकों के सामने घिरे प्रलोभनों से मुझे बचाया, परन्तु देवी के अन्तिम सन्देश ने मेरे अन्दर मातृभाव का संचार करके मुझे इस योग्य बना दिया

था कि मैं गुरुकुल का आचार्य बन सकूं जहां वेदाज्ञा के अनुकूल आचार्य को माता और पिता दोनों का स्थान पूरा करना पड़ता है।

## सार्वजनिक जीवन में प्रवेश की तैयारी

हरिश्चन्द्र को साथ लेकर मैं धर्मशाला पर्वत को चल दिया और शेष बच्चों को लेकर मेरी बड़ी भौजाई ग्राम तलवन को चली गई। धर्मशाला आर्य समाज के वार्षिकोत्सव में व्याख्यान देने के अतिरिक्त मैं गुरखा पल्टन और हिमगिर के गद्दियों में भी धर्म प्रचार करता रहा। आश्विन के उत्तरार्द्ध (अक्टूबर के आरम्भ) में लौट कर फिर वकालत के काम में लग गया। मेरे बड़े भाई, श्री आत्माराम जी ने, अपनी धर्म पत्नी सहित, बच्चों की रक्षा सेवा के लिए जालन्धर में डेरा आ जमाया। इसी वर्ष लाहौर, होशियारपुर आदि स्थानों के आर्य समाज वार्षिकोत्सवों पर मांस भक्षण विषय पर प्रश्नोत्तर होने शुरू हो गये थे।

सवंत् १९४८ के अन्त (सन् १८९२ के आरम्भ) से ही मैं कुछ बीमार रहने लगा, दो बार एक–एक सप्ताह बीमार रह कर मई (वैशाख ज्येष्ठ) मास में अधिक बीमार हो गया। डॉक्टर और हकीम, सबसे ही परीक्षा कराई। सब अंग ठीक पाये गये, परन्तु बीमारी यह थी कि ज्यो–ज्यों दिन चढ़ता जाता शरीर में जलन बढ़ती जाती और शाम को दूर हो जाती। न ज्वर था न फेफड़ों में कुछ कसर थी और न किसी अन्य रोग के चिन्ह थे। तब ज्येष्ठ के उत्तरारम्भ (जून के आरम्भ) में ही धर्मशाला पर्वत का रास्ता पकड़ा। यहां दो आर्य सन्यासियों में पहिले से ही मांस विषय पर विवाद चल रहा था, जिसमें आर्य समाजी बैरिस्टर वकील भी भाग ले रहे थे। मैंने उस समय तो वहां पहुंच कर उस विवाद को मिटा दिया परन्तु मैदान में वह झगड़ा जोर पकंड़ता गया। रायजादा भक्तराम उस समय धर्मशाला में बैरिस्टरी करते थे। उसके पास चार मास बहुत उत्तम काटे। एक ओर वकालत करते हुए कुछ आर्थिक कमाई भी की और साथ ही आमित्कोन्नति और स्वाध्याय के लिए भी काफी समय मिला। कांगड़ा पालमपुर आदि में वैदिक धर्म–प्रचार का भी खूब अवसर मिला। ब्रह्मचारी ब्रह्मानन्द ने मुझे दो शास्त्रार्थों में भी

घसीट लिया। उन दिनों सहनशीलता का पाठ पढ़ने का भी अच्छा अवसर मिला और पहाड़ों की चढ़ाई से मानसिक बल की कई बार परीक्षा हुई।

अक्टूबर (आश्विन–कार्तिक) मास में मैं जालन्धर लौटा। मांस विषय पर मैदान में तीव्र आन्दोलन हो रहा था। इस पर दो दल बन गये थे। यद्यपि अभी समाज का संगठन एक ही था तथापि एक दूसरे पक्ष को उपाधियां मिलने लग गई थी। मांसखोर और घासखोर, मांस–प्रचारक और महात्मा एक बुद्धू एक दूसरे को खिताब मिल रहे थे। इसी उधेड़ बुन और लड़ाई में आर्य माज लाहौर का वह वार्षिकोत्सव आ पहुंचा जिसमें दोनों पक्षों की ओर से खुल्लमखुल्ला अपने मन्तव्यों का प्रचार हुआ और जो लोग गुप्त रीति से मांस प्रचार करते थे उन्होंने खुले बन्दों प्रकट होकर मांस भक्षण का समर्थन करना शुरू कर दिया। पंजाब के समस्त आर्य समाजों की प्रतिनिधि सभा का वार्षिक चुनाव था जिसमें मुझे उक्त सभा का प्रधान बनाया गया। उस समय से मेरा जीवन निजी नहीं रहा। सार्वजनिक जीवन हो गया और इसलिए अपनी जीवन–यात्रा की दूसरी मंजिल को मैं यहां समाप्त करता हूं। आश्रम इसे कह नहीं सकता क्योंकि वैदिक ब्रह्मचर्य आश्रम के साथ मेरा स्पर्श तक न हुआ था। फिर गृहस्थ भी अवैदिक ही रहा। हां इससे आगे मैंने वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश की तैयारी आरम्भ कर दी थी। उस तैयारी में ६ वर्ष व्यतीत करके किस प्रकार मैंने वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश किया और उस आश्रम धर्म के पालन में मुझे कहां–कहां ठोकरें लगीं इसके वर्णन का समय अभी नहीं आया। तब चौथे आश्रम में प्रवेश का वर्णन अभी बहुत दूर है।